# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

राजस्थानराज्य द्वारा प्रकाशित

सामान्यतः अखिलभारतीय तथा विशेषतः राजस्थानदेशीय पुरातनकालीन
संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, हिन्दी, राजस्थानी आदि भाषानिबद्ध
विविधवाङ्मयप्रकाशिनी विशिष्ट-ग्रन्थावली

प्रधान सम्पादक

फतहसिंह, एम. ए., डी. लिट्
निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान

ग्रन्थाङ्क ३९

आचार्यचन्द्रगोमिप्रणीतं

# चान्द्रव्याकरणम्

प्रकाशक

राजस्थान राज्याज्ञानुसार

निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान

जोधपुर ( राजस्थान )

१९६७ ई०

आचार्यचन्द्रगोमिप्रणीतं

# चान्द्रव्याकरणम्

सम्पादक

पं० श्रीबेचरदास जीवराज दोशी

प्रकाशनकर्त्ता

राजस्थानराज्यसंस्थापित

निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान

जोधपुर ( राजस्थान )

विक्रमाब्द २०२४ | भारतराष्ट्रियशकाब्द १८८९ | खिस्ताब्द १९६७

प्रथमावृत्ति ७५० | | मूल्य ७.००

मुद्रक – नवजीवन कार्यालय, अहमदाबाद तथा साधना प्रेस, जोधपुर

# विषयानुक्रमः





# संचालकीय वक्तव्य

प्रस्तुत चान्द्र-व्याकरण आचार्य चन्द्रगोमि की कृति माना जाता है। प्रो० क्षितीशचन्द्र चटर्जी के शब्दों में, चान्द्र-व्याकरण वस्तुतः पाणिनीय व्याकरण का ही एक संशोधित संस्करण है जिसमें कात्यायन और पतञ्जलि के समस्त सुझावों तथा सुधारों का समावेश किया गया है। यों तो इस व्याकरण का उल्लेख अनेक प्राचीन ग्रंथों में पाया जाता रहा है, परन्तु स्वयं यह ग्रंथ अप्राप्य ही था। तारा-नाथ से अवश्य इस ग्रंथ के तिब्बती संस्करण का पता चला था, परन्तु सर्वप्रथम इसको प्रकाशित करने का श्रेय प्रोफेसर लिबिश को है जिन्होंने इसे रोमन-लिपि में मुद्रित करवा कर दो संस्करणों में निकाला था। ये दोनों संस्करण भी बहुत दिनों से अप्राप्य थे; इसीलिए इस प्रतिष्ठान के भूतपूर्व संचालक, आचार्य जिन-विजयजी ने, सुप्रसिद्ध विद्वान् पं० बेचरदासजी द्वारा संपादित करवा कर, इस ग्रंथ को देवनागरी-लिपि में पुनः प्रकाशित करने का संकल्प किया, और तदनुसार १९५२ ई० में यह कार्य प्रारम्भ भी कर दिया गया, परन्तु खेद है कि कुछ कारणों से इसका प्रकाशन पिछले पंद्रह वर्षों से अटका पड़ा हुआ है। अत्यधिक विलंब के लिए क्षमा चाहते हुये, अब यह पुस्तक विद्वानों की सेवा में प्रस्तुत की जा रही है।

यद्यपि इस पुस्तक का मुद्रण-कार्य प्रारम्भ होने के पश्चात् डेकन कालेज, पूना से प्रोफेसर क्षितीशचन्द्र चटर्जी के संपादन में इस ग्रंथ का एक देवनागरी-संस्करण १९५३ ई० में प्रकाशित भी हो गया है, परन्तु फिर भी इस ग्रंथ की अपनी निजी विशेषता है। प्रस्तुत संस्करण अपनी लघुता में ही महत्ता छिपाये हुये है; लगभग सवा सौ पृष्ठों में न केवल चान्द्र-व्याकरण के सभी सूत्र हैं, अपितु उनमें उणादि सूत्रों तथा धातुपाठ का भी समावेश कर दिया गया है और साथ में, तुलनात्मक अध्ययन की सुविधा के लिए, चान्द्रसूत्रों के साथ ही पाणिनि-सूत्रों का भी संदर्भ-निर्देश दे दिया है। परिशिष्ट में, अकारादिक्रम से सूत्रों, शब्दों और धातुओं की सूचियां देकर, ग्रंथ को शोधकर्त्ताओं के लिए और भी अधिक उपयोगी बनाया गया है। अन्त में उस विचार-सामग्री को भी इस संस्करण की ही विशेषता के रूप में प्रस्तुत किया जा सकता है जो सम्पादक तथा प्रधान सम्पादक की ओर से प्रस्तावना में उपस्थित की गई है।

—फतहसिंह

# प्रस्तावना

चान्द्र-व्याकरण के प्रणेता चन्द्रगोमि ने अपने व्याकरण-सूत्रों पर स्वयं ही वृत्ति भी लिखी है जिसको लीबिश ने चान्द्र-व्याकरण के दूसरे संस्करण में सर्व-प्रथम मुद्रित कराया था। वृत्ति को 'नमो वागीश्वराय' के साथ प्रारम्भ करते हुये, लेखक ने अपने व्याकरण को 'शब्दलक्षण' की संज्ञा दी है और उसकी विशेषता तीन शब्दों में बतलाई हैं; ये शब्द हैं—लघु, विस्पष्ट तथा सम्पूर्ण[1]। श्रीयुधिष्ठिर[2] मीमांसक ने इन तीनों विशेषणों पर विचार करते हुये लिखा है कि "कातन्त्र-व्याकरण लघु और विस्पष्ट है, परन्तु सम्पूर्ण नहीं है। इस के मूलग्रंथ में कृत्प्रकरण का समावेश नहीं है, अन्यत्र भी कई आवश्यक बातें छोड़ दी हैं। पाणिनीय व्याकरण सम्पूर्ण तो है, परन्तु महान् है, लघु नहीं।" अतः उनके अनुसार संभवतः इन्हीं दोनों प्रचलित व्याकरणों के गुणों को ग्रहण करके, यह व्याकरण रचा गया प्रतीत होता है। परन्तु आश्चर्य की बात यह है कि देश के जिस भाग (बंगाल) में चान्द्र-व्याकरण दो-तीन सौ वर्ष पहले तक लोकप्रिय[3] रहा, उसमें भी इसकी कोई हस्तलिखित प्रति न मिली, अपितु उसको नष्ट होने से बचाने का श्रेय तिब्बत[4] को प्राप्त हुआ। इस आश्चर्य की वृद्धि तब और भी हो जाती है, जब तिब्बत में कलापसूत्र, कलाप-सूत्रवृत्ति तथा कलापसूत्रलघुवृत्ति के तिब्बती अनुवादों के रूप में कातंत्र-व्याकरण[5] का ही प्रचार अधिक हुआ बताया जाता[6] है।

उक्त दोनों व्याकरणों के तिब्बती सहास्तित्व में एक अन्य विस्मयकारी बात यह है कि चान्द्र-व्याकरण के सूत्र पाणिनि के सूत्रों से इतने अधिक मिलते हैं कि प्रथम को द्वितीय का ही संशोधित तथा वर्धित संस्करण[7] कहा जाता है, जब कि

---

१. सिद्धं प्रणम्य सर्वज्ञं सर्वीयं जगतो गुरुम्।
लघुविस्पष्टसंपूर्णमुच्यते शब्दलक्षणम्॥

२. संस्कृत-व्याकरणशास्त्र का इतिहास, पृ० ५०६।

३. प्रो० क्षि. चं. चटर्जी, चान्द्रव्याकरण आव चन्द्रगोमिन की भूमिका।

४. देखिये शीफनेर का लेख, बुलेटिन आव हिस्टारिकल साइंसेज आव द इंपीरियल अकेडमी आव साइंसिज् एट सेंट-पीटर्सबर्ग ४, २६४ संख्या २६०४।

५. देखिये युधिष्ठिर मीमांसक, सं० या० इति०, पृ० ५०२।

६. ए. सी. बर्नेल—दि ऐन्द्रस्कूल आव संस्कृत ग्रामर, पृ० ५९।

७. क्षि० चं० चटर्जी, भूमिका चांद्र-व्याकरण आव चंद्रगोमिन।

कातंत्र को ऐन्द्र-व्याकरण का ग्रंथ[1] कहा जाता है जिसको विनाश करने का भागी पाणिनि बताया जाता है। कथासरित्सागर[2] के अनुसार ऐन्द्र-व्याकरण कात्यायन का था और इसको नष्ट करने वाला पाणिनि था। कुछ हेर-फेर के साथ यही बात बृहत्कथामंजरी में भी मिलती है; कथा संक्षेप में यह है— आचार्य वर्ष के अनेक शिष्यों में दो शिष्य थे कात्यायन और पाणिनि। पाणिनि जडबुद्धि था और गुरुजनों की सेवा-शुश्रूषा में भी कमी करता था। गुरुपत्नी से निकाले जाने पर वह खिन्न होकर हिमालय चला गया जहाँ उसके घोर तप से प्रसन्न होकर शिव ने उसे 'नवव्याकरण' दिया जिसको प्राप्त करके उसने कात्यायन को शास्त्रार्थ के लिए ललकारा। जब कात्यायन ने पाणिनि को शास्त्रार्थ में परास्त कर दिया, तो नभ में स्थित शंभु ने घोर हुंकार किया जिसके फलस्वरूप कात्यायन का सारा ऐन्द्र-व्याकरण भूतल से नष्ट हो गया। लगभग इसी से मिलती-जुलती कथा हुयेन-सांग ने भी सातवीं शताब्दी में आकर भारतवर्ष में सुनी[3]। कात्यायन-सूत्रम् अथवा पूर्वपाणिनीयम् नाम से एक २४ सूत्रों वाली पुस्तक बड़ौदा में पं० जीवाराम कालिदास के संपादन में प्रकाशित हुई; इसमें और कातन्त्र में एक समानता यह है कि यह भी 'ओम् नमः सिद्धम्' से प्रारंभ होता है। परन्तु दोनों के आकार में आकाश-पाताल का अन्तर है। फिर भी 'ओम् नमः सिद्धम्' की समानता दोनों ग्रंथों की एक ही परंपरा सिद्ध करती है। क्या बर्नेल के अनुसार कातंत्र की भाँति इसे भी 'ऐन्द्र' परंपरा में माना जा

---

१. बर्नेल, दि ऐन्द्र स्कूल आव संस्कृत ग्रामर, पृ० ४५–५३।

२. अथ कालेन वर्षस्य शिष्यवर्गो महानभूत्।
तत्रैकः पाणिनिर्नामा जडबुद्धितरोऽभवत्॥
स शुश्रूषापरिक्लिष्टः प्रेषितो वर्षभार्यया।
अगच्छत् तपसे खिन्नो विद्याकामो हिमालयम्॥
तत्र तीव्रेण तपसा तोषितात् इन्दुशेखरात्।
सर्वविद्यामुखं तेन प्राप्तं व्याकरणं नवम्॥
ततश्चाऽगत्य मामेव वादायाह्वयते स्म सः।
प्रवृत्ते चावयोर्वादे प्रयाताः सप्त वासराः॥
अष्टमेऽहनि मया तस्मिन् तत्समनन्तरम्।
नभस्थेन महाघोरो हुंकारः शंभुना कृतः॥
तेन प्रनष्टमैन्द्रं तदस्मद्व्याकरणं भुवि।
जिताः पाणिनिना सर्वे मूर्खीभूता वयम् पुनः॥ (त० ४, २० - २५)

३. बर्नेल, पृ० ४.

सकता है ? इसके उत्तर के लिए उक्त २४ सूत्रों पर विचार करना आवश्यक है।

पूर्वपाणिनीयम् या कात्यायनसूत्रम् के सूत्रों को इस प्रकार दिया गया है:—

ओम् नमः सिद्धम्।

(१) अथ शब्दानुशासनम् ।
(२) शब्दो धर्मः ।
(३) धर्मादर्थकामापवर्गाः ।
(४) शब्दार्थयोः ।
(५) सिद्धः ।
(६) सम्बन्धः ।
(७) ज्ञानं छन्दसि ।
(८) ततो न्यत्र ।
(९) सर्वमार्षम् ।
(१०) छन्दोविरुद्धमन्यत् ।
(११) अदृष्टं वा ।
(१२) ज्ञानाधारः ।
(१३) सर्वः शब्दः ।
(१४) सर्वार्थः ।
(१५) नित्यः ।
(१६) तंत्रः ।
(१७) भाषास्वेकादशी ।
(१८) अनित्यः ।
(१९) लौकिकोऽत्र विशेषेण ।
(२०) व्याकरणात् ।
(२१) तज्ज्ञाने धर्मः ।
(२२) अक्षराणि वर्णाः ।
(२३) पदानि वर्णेभ्यः ।
(२४) ते प्राक् ।

उक्त २४ सूत्रों का विषय निस्संदेह 'शब्दानुशासन' है और इस प्रसंग में शब्द से अभिप्राय पद से नहीं धर्म[1] से है। धर्म को अर्थ, काम एवं अपवर्ग का स्रोत[2] बताया गया है; इनमें से अर्थ क्रियाशक्तिमूलक, काम इच्छाशक्तिमूलक, तथा अपवर्ग ज्ञानशक्तिमूलक माना जा सकता है। आगमों में क्रिया, इच्छा तथा ज्ञान-शक्तियों को पराशक्ति द्वारा 'मयूराण्डरसवत्' बीजरूप में धारण किया जाना माना जाता है; अतः इसी पराशक्ति को धर्म की संज्ञा दी जा सकती है और फलतः इसी धर्म से उत्पन्न होने के कारण क्रिया, ज्ञान तथा इच्छा-शक्तियों के पूर्वरूप को पुरुषसूक्त[3] में 'तानि धर्माणि प्रथमानि' कहा गया है। पराशक्तिरूप धर्म का धर्मी आत्मा या पुरुष है जिसे कई बार इन्द्र की भी संज्ञा[4] दी जाती है। यह इन्द्र या पुरुषरूप धर्मी अपने धर्म द्वारा ही अपने को व्यक्त करता है; इसीलिए इस धर्म को ऊपर 'शब्द' कहा गया है और अन्यत्र इसे वाक्-नाम भी दिया जाता है, क्योंकि शब्द या वाक् द्वारा ही मनुष्य अपने को व्यक्त करता

---

१. शब्दो धर्मः।
२. धर्मात् अर्थकामापवर्गाः।
३. भारतीय सौन्दर्यशास्त्र की भूमिका, पृ॰ ५९-६५।
४. देखिये—वैदिकदर्शन, पृ॰ १४–१५।

है। यह वाक् उक्त 'परा'[1] रूप में अव्यक्ता है और पराची भी कहलाती है; यही उक्त अद्वैतधर्मस्वरूप शब्द है जो व्याकृत होकर क्रमशः अर्थमूलक क्रिया, काममूलक इच्छा तथा अपवर्गमूलक ज्ञान-शक्ति के रूप में एक से अनेक होता है; यही अव्याकृता पराची वाक् का इन्द्र[2] के द्वारा व्याकृता किया जाना कहलाता है। इंद्र की यह व्याकृता वाक् केवल उक्त तीन रूपों में ही नहीं, अपितु अनेक रूपों में व्याकृत होकर विविध इंद्रिय-शक्तियों के रूप में प्रकट होती है।

अव्याकृता पराची वाक् (शब्द) जब व्याकृता-रूप ग्रहण करना प्रारम्भ करती है तब अर्थबीजा क्रिया (विविधीकरण की क्रिया) चल पड़ती है; अतः इसके प्रथम रूप में शब्द (परा) और अर्थ (क्रिया) का सम्बन्ध 'सिद्ध'[3] होता है, परन्तु दूसरे रूप में अर्थ (क्रिया) के साथ काम (इच्छाशक्ति) का संयोग विशेष होने से दोनों का सम्बन्ध 'साध्य' हो जाता है। शब्दार्थ के सिद्ध सम्बन्ध का ज्ञान हमें बाह्यतः प्रकट नहीं, अपितु आभ्यंतरिक छादन में अप्रकट रूप से होता है; 'ज्ञानं छन्दसि' कहने का यही अभिप्राय है और 'छन्द' शब्द की विचित्र व्युत्पत्ति[4] इसी तथ्य का समर्थन करने के लिए बनी है। शब्दार्थ के साध्य सम्बन्ध का ज्ञान हमें बाह्यतः प्रकट रूप में होता है और इस ज्ञान का आधार सारी बाह्य शब्द-समष्टि (सर्वः शब्दः) तथा उसकी सारी अर्थ-समष्टि (सर्वः शब्दार्थः) है। शब्दार्थ का सिद्ध संबन्ध 'नित्य' है और 'तंत्र' रूप है, परन्तु साध्य सम्बन्ध मनसहित दशेन्द्रियों की भाषाओं में 'एकादशी अनित्य' बन कर नानारूप में प्रकट होता है। प्रथम अवस्था में 'छान्दस' सम्बन्ध है, दूसरी में 'लौकिक' जिसमें[5] विविधीकरण विशेष रूप से होता है। छान्दस सम्बन्ध का ज्ञान 'आर्ष' (सर्वमार्षम्) साक्षात् दर्शन से प्राप्त होता[6] है, और इस अवस्था में आत्मा को 'पश्य' तथा उसकी वाक् को 'पश्यन्ती' कहा[7] जाता है। छान्दस के विपरीत एक ओर तो 'लौकिक' शब्दार्थ-सम्बन्ध है जो अनेक वर्णों तथा उनसे विरचित अनेक पदों

---

१. वैदिकदर्शन पृ० २२–३०।

२. वाग्वै पराची अव्याकृतावदत्। ते देवा इन्द्रमब्रुवन्, इमां नो वाचं व्याकुर्विति······ तमिन्द्रो मध्यतोऽवक्रम्य व्याकरोत्।
(तै० सं० ६, ४, ७; मै० सं० ४, ५८; का० सं० २७, ३; कपि० सं० ४२,३)

३. सू० ५–६।

४. देखिये—'वैदिक एटिमॉलॉजी' में 'छन्दस्'।

५. लौकिकोऽत्र विशेषेण व्याकरणात्, १९-२०।

६. साक्षात्कृतधर्माणः ऋषयो बभूव, या० नि० १. १।

७. वै० द० (२००६ वि०) पृ० ३७।

के संबंधों में 'वैखरी' वाक् बन कर प्रकट होता है और दूसरी ओर वह अदृष्ट ज्ञान (अदृष्टं वा) वाला शब्दार्थ है जिसे ऊपर पराची या परा अव्याकृता वाक् कहा गया है। एक में स्वयं शब्द ही धर्मस्वरूप (शब्दो धर्मः) है जब कि दूसरे (लौकिक) के ज्ञान में धर्म (तज्ज्ञाने धर्मः) रहता है, क्योंकि पहले में शब्द नित्य तथा सूक्ष्म होने से वह शक्तिमान् आत्मा का 'धर्म' हो सकता है, परन्तु दूसरे में शब्द अनित्य एवं स्थूल (भाषण-ध्वनियों के रूप में) होने से वह स्वयं 'धर्म' नहीं हो सकता ; अतः वहाँ उसके ज्ञान में वह सूक्ष्मरूपेण निहित माना जा सकता है।

### ऐन्द्र-व्याकरण का पूर्वपाणिनीयत्व

उपर्युक्त विवेचन से प्रतीत होता है कि पूर्वपाणिनीयम् में जिस व्याकरण का उल्लेख है वह इंद्र द्वारा अव्याकृता पराची वाक् को व्याकृता किए जाने की आध्यात्मिक कथा है; यह शब्दानुशासन उस शब्द की दार्शनिक व्याख्या प्रस्तुत करता है जो वाक्यपदीय[1] के अनुसार 'अनादिनिधनं ब्रह्म' के रूप में नित्य होकर भी अनेक अनित्य वर्ण-ध्वनियों में व्यक्त होता है और जिसे अन्यत्र[2] 'वाक् ब्रह्म' भी कहा जाता है। इसी शब्द या वाक्[3] के कभी कभी सुब्रह्म और ब्रह्म दो रूप स्मृत किये जाते हैं ; इनमें से पहला आत्मा है तथा दूसरा उसकी वह शक्ति जिसके द्वारा वह स्वयं अवर्ण होता हुआ भी अनेक वर्णों के रूप में अभिव्यक्त होता[4] है। पहला धर्मी है, दूसरा[5] उसका धर्म; पहला शक्तिमान् है, दूसरा शक्तिरूप। विष्णुसंहिता के शब्दों में ये दोनों ही पुरुष (आत्मा) ज्योति के दो रूप हैं, एक परदेवता और दूसरा अपरदेवता। एक मायी और दूसरी माया, और पहला दूसरे के सहारे ही लोक में 'बहुधा' भिन्न[6] होता है। अहिर्बुध्न्य-संहिता[7] में यही माया पारमात्मिका अहंता तद्धर्म-

---

१. १, १।

२. गो० ब्रा० १, २, १०; वाग्घि ब्रह्म, ऐ० ब्रा० २, १५; ४, २१, वाग्वै ब्रह्म ऐ० ब्रा०- ६, ३; श० ब्रा० २, १, ४, १०; १४, ४, १, २३; १४, ६. १०, ५; वागिति तद् ब्रह्म-जै० ३०,२,६, ६; २, १३, २, तै० ब्रा० ३,९,५,५;ऐ०ब्रा०-६, ३ इत्यादि।

३. वाग्वै ब्रह्म च सुब्रह्म चेति ऐ० ब्रा० ६, ३।

४. एकोऽवर्णः बहुधा शक्तियोगात्, श्वे० उ०, ३०।

५. शब्दो धर्मः, पू० पा० १।

६. देवतेऽपरं ज्योतिरेक एव परः पुमान्।
स एव बहुधा लोके मायया भिद्यते स्वया॥

७. सर्वभावात्मिका लक्ष्मीरहंता पारमात्मिका।
तद्धर्मधर्मिणी देवी भूत्वा सर्वमिदं जगत्।।

धर्मिणी देवी होकर 'सर्वजगत्' के नानात्व में प्रकट होती हुई बतलाई गई है। यही वह पराशक्ति है जो इच्छा, ज्ञान, क्रिया-शक्तियों के रूप में प्रकट होती[1] है और इसी को महार्थमञ्जरीकार ने 'सूक्ष्मा' तथा इसके भेदों को पश्यन्ती, मध्यमा तथा वैखरी कहा है।

स्फोटवाद[2] के अनुसार प्रणव या शब्दब्रह्म के दो रूप हैं, एक पर और दूसरा अपर। स्फोट या आत्मारूप में यह परब्रह्मशब्द 'वाच्य' है और उसकी 'वाचक' शक्ति को नाद या प्राकृता[3] ध्वनि कहते हैं जो अनेक 'वैकृत' ध्वनियों में व्यक्त होकर व्याकृता बनती है, परन्तु यह केवल 'वृत्तिभेद' है, स्फोटात्मा स्वयं फिर भी 'अभिन्न'[4] रहता है। आत्मा पहले नाद या प्राकृता ध्वनि के रूप में व्यक्त होता है (वा० प० १, २, ३०-३१; १, ७६), फिर वही शक्ति बुद्धि तथा प्राण आदि के सहारे नानारूप धारण कर लेती है (वा० प० १, ७७) ये। विकार वस्तुतः नाद या ध्वनि में ही होते हैं, जो 'वाच्य' रूप आत्मा का 'वाचक' है, परन्तु फिर भी 'वाच्य' ओंकार या आत्मा (पर शब्द ब्रह्म प्रणव) में इनको प्रतीति समझी (वा० प० १, ४८-४९) जाती है। कोई कोई आगमग्रंथ सच्चिदानन्द निर्विकार ओंकार से शक्ति, शक्ति से नाद और नाद से बिन्दु की उत्पत्ति बतलाते हैं (आसीच्छक्तिस्ततो नादो नादाद्बिन्दुसमुद्भवः); शक्ति से सर्वप्रथम उत्पन्न होने वाला यह नाद महानाद कहलाता है। अष्टप्रकरणकार के अनुसार उक्त बिन्दु का नाम अनाहत नाद भी है (बिन्दुरेव समाख्यातो व्योमानाहतमित्यपि); इसी अनाहत नाद या परबिन्दु से नाद उत्पन्न होता है (भिद्यमानात् परात् बिन्दोर्व्यक्तात्मा रवोऽभवत्); यह अव्याकृत नाद व्याकृत

---

१. वा० प०, ७१–७३।

२. परः परतरं ब्रह्म ज्ञानानन्दादिलक्षणम्।
प्रकर्षेण प्रणवः यस्मात् परं ब्रह्म स्वभावतः॥

अपरः प्रणवः साक्षाच्छब्दस्य सुनिर्मलः।
प्रकर्षेण नवत्वस्य हेतुत्वात् प्रणवः स्मृतः॥ (सूतसंहिता-१, २)

३. स्फोटस्याभिन्नकालस्य ध्वनिकालानुपातिनः
ग्रहणोपाधिभेदेन वृत्तिभेदं प्रकाशते।
स्वभावभेदो नित्यत्वे ह्रस्वदीर्घप्लुतादिषु
प्राकृतस्य ध्वनेः कालः शब्दस्येत्युपचर्यतः (वा० प०, १, ३०–३१)

४. शब्दस्योर्ध्वमभिव्यक्तं वृत्तिभेदे तु वैकृताः।
ध्वनयः समुपोहन्ते स्फोटात्मा तैर्न भिद्यते। (व० प०, १, ७७)

होकर नानावर्णों को जन्म देता है जो 'कार्य-नाद' कहलाते हैं (वर्णात्मना-विर्भवति गद्यपद्यादिभेदशः)।

कुछ शैवागमों में आत्मा से उत्पन्न होने वाली वर्णादि की इस बहुमुखी सृष्टि को एक दूसरे ढंग से भी बतलाया गया है। आत्मा शिव है, उसकी शक्ति का नाम ज्ञान-शक्ति है जो सारी सृष्टि का निमित्त कारण है। शिव और शक्ति मिलकर एक संयुक्त शिव-शक्ति-तत्त्व बनता है जिससे परमेश्वर की परिग्रह-शक्ति या क्रिया-शक्ति का जन्म होता है। परिग्रह-शक्ति बिन्दु कहलाती है और सृष्टि का उपादान कारण है। यह बिन्दु शुद्ध तथा अशुद्ध दो प्रकार का है। शुद्ध बिन्दु के अपर नाम महाबिन्दु तथा महामाया और अशुद्धबिन्दु के बिन्दु एवं माया भी हैं। शक्ति तथा बिन्दु के सम्बन्ध को 'भेदज्ञान' या विकल्प कहते हैं। इसी विकल्प का आश्रय लेकर शिव (आत्मा) शुद्धबिन्दु में क्षोभ उत्पन्न करता है जिसके फलस्वरूप उससे शब्द और अर्थ की दो धारायें चलती हैं। इन दोनों की पृथक्-पृथक् चार अवस्थायें परा, पश्यन्ती, मध्यमा तथा वैखरी होती हैं। शुद्ध-बिन्दु से होने वाली यह सृष्टि 'शुद्ध सृष्टि' कहलाती है। अशुद्ध बिन्दु भी, इसी प्रकार शिव (आत्मा) द्वारा क्षुब्ध किये जाने पर, अशुद्ध सृष्टि को जन्म देता है और उससे उद्भूत शब्द एवं अर्थ की धारायें भी परा, पश्यन्ती, मध्यमा तथा वैखरी, इन चार अवस्थाओं में व्यक्त होती हैं। ये दोनों प्रकार की सृष्टियाँ जिसे बिन्दु से उत्पन्न हुईं वह 'अचित्' है। अतः इन दोनों को पार करके ही 'चित्' स्वरूप शिव (आत्मा) का साक्षात्कार होता है; ओंकार प्रत्यक्ष हो जाता है।

## वेद का व्याकरण

यह आत्मा अथवा प्रणव (ओंकार) की शक्ति वाक् के अव्याकृता से व्याकृता होने की कथा कही गई है। इसी को एक दूसरे रूप में भी कहा जाता है। आत्मा या ओंकार देव है जो अपने को वेद द्वारा व्यक्त करता है; इसीलिए 'वेदेन देवोऽसि' का मंत्र प्रचलित हुआ। अतः वेद भी वाक् का पर्यायवाची हुआ और जिस प्रकार वाक् के नानारूप ओंकार (अपरप्रणव) से प्रसूत होते हैं (ओंकार एव सर्वा वाक्.........सैषा पूज्यमाना बह्वी भवति), उसी प्रकार 'सभी वाक्' वेद में अनुप्रविष्ट बताई जाती हैं (सर्वाः वाचः वेदमनुप्रविष्टाः) वेद के द्वारा जब आत्मा (पुरुष) व्यक्त होता है, तो सबसे पहले वह 'छन्दस्य' पुरुष होता है; फिर ऋङ्मय, यजुर्मय तथा साममय-नाम से 'त्रिवृत' होता (एष वै छन्दस्यः प्रथमो पुरुषः.........स उ एव एष ऋङ्मयः यजुर्मयः साममयः

वैराजः पुरुषः) जब प्रसिद्ध पुरुषसूक्त[1] में पुरुष से छन्दस, ऋक्, यजु और साम की सृष्टि हुई बताई जाती है अथवा जब बृहदारण्यक[2] उपनिषद् में आत्मा को 'वाक्' द्वारा छन्द, ऋक्, यजु और साम की सृष्टि (स तया वाचा तेनात्मनेदं सर्वमसृजत यदिदं किं चर्चो यजूंषि सामानि छन्दांसि) हुई कही जाती है, तो यही बात अभिप्रेत समझी जानी चाहिए। यहां यह कहने की आवश्यकता नहीं कि उक्त उद्धरणों में 'छन्द' शब्द 'अथर्ववेद' के लिए ही प्रयुक्त हुआ है, क्योंकि सृष्टि-प्रसंग[3] में ऋक् आदि के साथ अथर्ववेद का ही प्रयोग मिलता है, और इसीलिए हरिवंशपुराण में अथर्णवेद को निश्चित रूप से छन्द कहा गया है:—

ऋचो यजूंषि सामानि छन्दस्याथर्वणानि च।
चत्वारस्त्वखिला वेदाः सरहस्याः सविस्तराः॥

इस प्रकार वेद की यह चतुर्धा व्याकृति होती है। स्फोटवाद की एक दृष्टि से स्फोटात्मा (पर शब्दब्रह्म) अपनी वाक् (शक्ति) का स्फुरण करके अपर शब्दब्रह्म अथवा 'वेदबीज, ओंकार को ब्रह्म परमात्मन् के साक्षात् वाचक के रूप में प्रकट करता है जिसके अ, उ, म् तीन वर्ण (जो क्रमशः ऋक्, यजु, साम के प्रतीक हैं) सत्व, रजस्, तमस् नामक गुणों की अर्थवृत्तियों (ज्ञान, क्रिया, इच्छा) तथा अन्तस्थ, ऊष्म, स्वर, स्पर्श, दीर्घ, ह्रस्व आदि लक्षण से युक्त समस्त वर्ण-समूह में परिणत हो जाते हैं:—

शृणोति य इमं स्फोटं सुप्ते श्रोत्रे च शून्यदृक्।
येन वाग् व्यज्यते यस्य व्यक्तिराकाश आत्मनः॥
स्वधाम्नो ब्रह्मणः साक्षाद्वाचकः परमात्मनः।
स सर्वमन्त्रोपनिषद्वेदबीजं सनातनम्॥
तस्य ह्यासन् त्रयो वर्णा अकाराद्या भृगूद्वहाः।
धार्यन्ते यैस्त्रयो गुणानामर्थवृत्तयः॥
ततोऽक्षरसमाम्नायमसृजद् भगवान् स्वयम्।
अन्तस्थोष्मस्वरस्पर्शदीर्घह्रस्वादिलक्षणम्॥

वेद की इस व्याकृति की तुलना ऊपर उल्लिखित पूर्वपाणिनीयम् के शब्दार्थसम्बन्ध से वर्ण-पदादिरूप में होने वाले नानारूपात्मक व्याकरण से भलीभांति की जा सकती है। सनत्सुजातीय में 'यज्ञसंतति' के लिये एक वेद को

१. ऋ० १०, ९०, ९
२. १, २, २
३. तु० क० यस्मादृचो अपातक्षन् यजुर्यस्मादपाकषन्।
सामानि यस्य लोमानि अथर्वाङ्गिरसो मुखम्॥ (अ० वे० १०, ७, २०)

चतुर्विध व्याकृति (व्यदधात् यज्ञसंतत्यै वेदमेकं चतुर्विधम्) तथा वायुपुराण में एक वेद का चतुर्धा विभाजन (वेदमेकं चतुष्पादं चतुर्धा व्यभजत् प्रभुः) इसी वेद-व्याकरण के अन्य संस्करण हैं जिसका रूपांतर वाक् के चतुर्धा व्याकृत होकर परा, पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी अथवा पराशक्ति, क्रियाशक्ति, ज्ञानशक्ति और इच्छाशक्ति के रूप में ऊपर प्रस्तुत किया जा चुका है। जिस प्रकार क्रिया, ज्ञान और इच्छा का संयुक्तसूक्ष्मत्रयी रूप परा में है उसी प्रकार ऋक्, यजु और साम की त्रयी का संयुक्त रूप अथर्ववेद में माना जा सकता है; संभवतः इसीलिए अथर्ववेद का प्रतिनिधि ब्रह्मा अन्य तीनों वेदों के ऋत्विजों की अपेक्षा यज्ञ में अधिक गौरवपूर्ण स्थान प्राप्त करता है। उक्त त्रयी के संयुक्त सूक्ष्म-रूप का प्रतीक होने से, उसमें क्रिया (ऋक्) यजु (ज्ञान) तथा साम (इच्छा)-रूप से हमारे अंगों की सारी सारभूत शक्तियाँ आ जाती हैं; इसीलिये उसे 'आंगिरस' अर्थात् 'अंगों का रस' कहा जाता है और उसी संयुक्त सूक्ष्मरूप से समस्त निम्नगामिनी (अर्वाक्) नानात्वमयी सृष्टि का प्रारंभ (अथ) होता है, इसलिए उसे 'अथर्वा'[1] (अथ+अर्वाक्) की संज्ञा भी दी जा सकती है। अतः त्रयी के संयुक्त रूप को अथर्वांगिरस[2] भी कहा जाता है और चारों वेदों में त्रयी की ही स्थिति स्वीकार की जाती[3] है, परन्तु यह स्थूलत्रयी तो 'अपरा विद्या' है जो ब्रह्म की प्राप्ति कराने वाली सूक्ष्म 'परा विद्या' से निष्कृष्ट मानी[4] गई है। प्रश्नोपनिषद्[5] का कथन है कि 'शांत, अजर, अमृत, अभय, पर' लोक की प्राप्ति तो ओंकार से होती है, ऋक्, यजु, तथा साम से नहीं। छान्दोग्य[6] उपनिषद् में कहा गया है कि जैसे कोई जल में देख ले, वैसे ही मृत्यु ने देवताओं को ऋक्, यजु तथा साम में देख लिया; देवतालोग यह जानकर ऋक्, यजु तथा साम से ऊपर उठकर 'स्वर' (ओंकार) में चले गये, तो वे मृत्यु की पहुँच के परे पहुंच गये। जो ऋक्, यजु साम अथवा क्रिया, ज्ञान, इच्छा को ही साध्य मान लेता है वह केवल क्षणिक सुख का ही भागी होता है; अतः श्रीमद्भगवद्-

---

१. देखिये—वैदिक एटिमॉलॉजी में 'अथर्वा'

२. तु० क० यस्मादृचः अपातक्षन् यजुर्यस्मादपाकषन्,
सामानि यस्य लोमानि अथर्वांगिरसो मुखम् ॥ १०, ७, २० ॥

३. मु० उ० १, १, ४।

४. त्रयीं विद्यामवेक्षेत वेदे सूक्तमथाङ्गतः।
ऋक्सामवर्णाक्षरता यजुषोऽथर्वणस्तथा। (म० भा० शा० प० २३५)

५. प्र० उ० ५, ५।

६. छां० उ० १, ४, २।

गीता में केवल इन्हीं को सर्वसाध्य समझनेवाले 'वेदवादरत' लोगों की कड़े शब्दों में आलोचना की गई है और ब्रह्म-ज्ञानी के लिए इन वेदों (क्रिया आदि के प्रतीक ऋक् आदि) को निरर्थक कहा गया है:—

यावानर्थ उदपाने सर्वतः संप्लुतोदके।
तावान्सर्वेषु वेदेषु ब्राह्मणस्य विजानतः॥

## पूर्वपाणिनीयम् का रहस्य

अतः स्पष्ट है कि जिस शब्दानुशासन को पूर्वपाणिनीयम् की संज्ञा दी गई है उसी का रूपांतर इन्द्र द्वारा वाक् की व्याकृति किये जाने की कथा में है और उसी को वेद-विभाजन अथवा व्याकरण भी कहा जा सकता है। इसका सारांश है—अव्यक्त आत्मा की प्राकृता वाक् का व्याकृता होना, नित्य और एक शब्द का अनित्य वर्णों और पदों की एकादशी-अनेकता में विभक्त होना। ऐतरेय उपनिषद्[1] में इसी बात को प्रकारान्तर से इस प्रकार व्यक्त किया गया है:—

कोऽयमात्मेति वयमुपास्महे, कतरः स आत्मा ? येन वा पश्यति, येन वा शृणोति, येन वा गंधानाजिघ्रति, येन वा वाच्यं व्याकरोति, येन वा स्वादु चाऽस्वादु च विजानाति, यदेतद् हृदयं मनश्चैतत् संज्ञानम्, आज्ञानं, विज्ञानं, प्रज्ञानं, मेधा, दृष्टिः, धृतिः, मतिः, मनीषा, जूतिः, स्मृतिः, संकल्पः, क्रतुः, असुः, कामः, वशः इति सर्वाणि एतानि प्रज्ञानस्य नामधेयानि भवन्ति।

## एष ब्रह्म एष इन्द्र एष प्रजापतिः

इस उद्धरण से स्पष्ट है कि प्रज्ञानस्वरूप आत्मा ही पांचों ज्ञानेन्द्रियों, हृदय, मन तथा वाक् द्वारा अपने 'वाच्य' को 'व्याकृत' करने वाला ब्रह्म, इन्द्र अथवा प्रजापति कहलाता है और संभवतः ऋक्तंत्रोक्त[2] ब्राह्म, ऐन्द्र तथा प्राजापत्य व्याकरण इसी वाक् या प्रज्ञान व्याकृति की ओर संकेत करते हैं। ब्राह्मणों और उपनिषदों में बृहस्पति[3] की व्युत्पत्ति करते हुये भी उसे वाक् का पति तथा

---

१. ऐ० उ० २, २।

२. ब्राह्मैशानमैन्द्रं च प्राजापत्यं बृहस्पतिम्।
त्वाष्ट्रमापिशलं चेति पाणिनीयमथाष्टमम्॥

३. वाग्वै त्वष्टा वाग्घीदं सर्वं त्वाष्टीव (ऐ ब्रा० २, ४); त० क० इन्द्रो वै त्वष्टा (ऐ० ब्रा० ६, १०,; ऋ. १, १२, ६)

ब्रह्म[1] बताया जाता है और त्वष्टा[2] को तो स्वयं वाक् या इंद्र ही कहा जाता है; ऐसी स्थिति में ऋक्तंत्रोक्त आठ व्याकरणों में से बार्हस्पत्य एवं त्वाष्ट्र व्याकरण का तात्पर्य भी उक्त 'वाक्-व्याकृति' ही प्रतीत होता है। जैसा कि उक्त उद्धरण से प्रकट है, यह सारी वाक्-व्याकृति अक्षरों या वर्णों की उत्पत्ति से आगे नहीं बढ़ती, क्योंकि यही 'प्रज्ञान' की अभिव्यक्ति है; इसके आगे वर्णों से पदों (पदानि वर्णेभ्यः) की सृष्टि हो जाती है, जो प्रज्ञान की परिधि से बाहर स्थूल ध्वनि के क्षेत्र की घटना है। आपिशलि का 'अक्षरतंत्र' और ईशान या महेश्वर के प्रसिद्ध माहेश्वरसूत्र भी अक्षरों या वर्णों की व्याकृति की ओर ही संकेत करते प्रतीत होते हैं; अतः ऋक्तन्त्र के आपिशलि एवं ऐशान व्याकरण भी उक्त उसी प्रज्ञान अथवा वाक् की व्याकृति के क्षेत्र में आते हैं, जिसका संबन्ध ब्रह्म, इन्द्र, बृहस्पति तथा प्रजापति से बतलाया गया है; इस प्रकार ऋक्तंत्रोक्त आठ व्याकरणों में से सात केवल उक्त उसी वाक्-व्याकृति के आध्यात्मिक तथ्यों को सूचित करते हैं, जिसे 'पूर्वपाणिनीयम्' में शब्दानुशासन कहा गया है। अब केवल आठवाँ व्याकरण जिसे ऋक्तंत्र में 'पाणिनीयं' कहा गया अवशिष्ट रहता है:—

ब्राह्मैशानमैन्द्रं च प्राजापत्यं बृहस्पतिम्।
त्वाष्ट्रमापिशलं चेति पाणिनीयमथाष्टमम्॥

## पाणिनीयम् का पाणिनीयत्व

इस अष्टम व्याकरण को पूर्वपाणिनीयम् से बाहर मानने का कारण संभवतः यह है कि पूर्वपाणिनीयम् के अन्तर्गत केवल वर्ण-पर्यन्त वाक्-व्याकृति मानी जाती थी और वर्णों से उद्भूत पदों और वाक्यों की मीमांसा को पाणिनीय व्याकरण माना जाता था। इसका संकेत पूर्वपाणिनीयम् के अन्तिम दो सूत्रों में स्पष्ट है, जब कि 'पदानि[3] वर्णेभ्यः' कहते ही तुरंत 'ते प्राक्[4]' कह कर वर्णों को पूर्वपाणिनीय नित्यक्षेत्र का स्वीकार कर 'पदानि' को उस क्षेत्र से बाहर

---

१. वाग्वै बृहती बृहत्यै पतिस्तस्माद् बृहस्पतिः (श० ब्रा० १४, ४, १, २३, जै० उ०- २, २।

२. ब्रह्म वै बृहस्पतिः ऐ० ब्रा० १, १३, १, १६; २, ३८; ४, ११; कौ० ब्रा० ७, १०; १२, ८; १८, २; श० ब्रा० ३, १, ४, १५; ३, ९, १, ११ इत्यादि।

३. पू० पा० २३।

४. वही २४।

अनित्य[1] एवं लौकिक[2] 'व्याकरण'[3] का विषय माना गया है।

यहाँ पाणिनि-शब्द की व्युत्पत्ति की ओर एक स्वाभाविक संकेत दिखाई पड़ता है। श्रीयुधिष्ठिर[4] मीमांसक ने पाणिनि-शब्द पर विचार करते हुये, पाणिनीय-शिक्षा के याजुष पाठ में उपलब्ध 'पाणिनेय' नाम का उल्लेख किया है। पूर्वपाणिनीयम् के क्षेत्र की उपर्युक्त आभ्यंतरिकता के विपरीत, पदादि की मीमांसा में स्वतः प्राप्त बाह्यता को देखते हुये पाणिनेय शब्द सार्थक प्रतीत होता है। संस्कृत में पाणि का अर्थ प्रायः हाथ होता है, और दूसरा अर्थ (जो प्रयोग में प्रायः नहीं मिलता) 'बाज़ार' है। जो हाथ से किया जाता है वह मनुष्यकृत है, कृत्रिम है; अतः पदों आदि की मीमांसा मनुष्यकृत या कृत्रिम होने से पाणिनेय (हस्तकार्य) कहला ही सकती है, जबकि परा, पश्यन्ती तथा मध्यमा के रूप में व्याकृत होती हुई प्राण से संयुक्त होकर स्थानप्रयत्न के संयोग से वर्णोत्पत्ति तक की व्याकृति को स्वभाव-नेय कहा जा सकता है। यदि पाणि को बाज़ार के अर्थ में ग्रहण करें, तो पाणि को एक 'व्यवहारभूमि' मानना पड़ेगा जहाँ विविध लोगों के बीच सम्पर्क होने से भाषा के व्याकरण की आवश्यकता पड़ती है; अतः व्याकरण को पाणि (बाज़ार) द्वारा जन्य माना जा सकता है। पाणिनेय (पाणिनीय) व्याकरण वह व्याकरण है जो स्वभावजन्य के विपरीत मनुष्यजन्य अथवा जन-सम्पर्कजन्य है। इसका अभिप्राय यह नहीं कि पाणिनि नाम का कोई वैयाकरण नहीं, परन्तु यह सम्भव है कि उसका अपना नाम कुछ और ही हो, परन्तु 'पाणिनेय' व्याकरण का सफल आचार्य होने के कारण उसको 'पाणिनेय' उपाधि मिली हो, जो कालान्तर में पाणिनि-रूप में बदल गई हो।

## पूर्वपाणिनीयता

अस्तु, इसमें कोई संदेह नहीं कि पाणिनीय-व्याकरण के आठ अध्यायों में सुबन्त और तिङन्त पदों की जो विस्तृत रचनाविधि दी गई है वह मनुष्य के कृतित्व का महान् चमत्कार है, लेकिन वर्ण-ध्वनियों द्वारा पदों के अस्तित्व में आने से पूर्व मन, प्राण तथा उच्चारण के स्थान और प्रयत्न के माध्यम से आत्मा की शक्ति (वाक्[5]), जिन वर्णों के रूप में व्याकृत होती है, वह मनुष्य के आभ्यं-

---

१. पू०पा०—१७–१८।

२. वही १९।

३. वही २०।

४. संस्कृत व्याकरणशास्त्र का इतिहास, पृ० १७५–१७६।

५. जिसे पूर्व-पाणिनीयम् में 'शब्दो धर्मः' कहा है (पू० पा० २)।

तरिक व्यक्तित्व का महत्तर चमत्कार है। इस आभ्यंतरिक वाक्-व्याकृति से वाह्य व्याकृति तक की मीमांसा हमें सर्वप्रथम ऋग्वेद में प्राप्त होती है, जहाँ व्याकृति विविध अवस्थाओं की दृष्टि से वाक् को कद्रीची, पराची, सध्रीची एवं विषूची संज्ञा[1] दी गई है और एक सुन्दर रूप द्वारा उसे एकपदी से नवपदी तथा एकाक्षरा से सहस्राक्षरा-रूप में व्याकृत होता हुआ दिखाया गया[2] है। उपनिषदों और ब्राह्मणों में इसी के संयोग से अवर्ण आत्मा बहुवर्ण[3] अथवा 'सर्व' रूप में वाङ्-मय[4] होने वाला है।

## सर्व और सर्वज्ञ

आत्मा का उक्त बहुवर्ण अथवा सर्वरूप वाङ्मय और व्याकृत होते हुए भी 'अनिरुक्त'[5] और अक्षय्य[6] होता है। इस वाङ्मय-रूप का वाचक 'सर्वम्' नपुंसकलिंगी है, जबकि इसमें व्याप्त आत्मा का अवाङ्मय-रूप 'सर्वः'[7] पुंलिंगी है और सर्वज्योति[8] परमयज्ञ[9] कहलाता है। इसी सर्वः सर्वज्योति को अन्यत्र सर्वजित[10] की संज्ञा दी गई है और इसी को संभवतः चन्द्रगोमि ने सर्वज्ञ सिद्ध तथा उक्त सर्वं को सर्वीयं गुरुं कह कर नमस्कार किया है—

सिद्धं प्रणम्य सर्वज्ञं सर्वीयं जगतो गुरुम्।

इस प्रसंग में यह भी उल्लेखनीय है कि पूर्वोक्त पूर्वपाणिनीयम् में भी 'सिद्ध'[11] और 'सर्वं'[12] नाम से शब्द को पृथक्-पृथक् दो रूपों में देखा है। जब चन्द्रगोमि ने

१. ऋ० वे० १, १६४, १७ इत्यादि तु० क० वें० द०, पृष्ठ ५१–६८।
२. ऋ० वे० १, १६४, ३६–४१।
३. एकोऽवर्णः बहुधा शक्तियोगात् (श्वे० उ० ४, १)।
४. तत्सर्व आत्मा वाचमप्येति वाङ्मयो भवति कौ० ब्रा० २, ७ तु० क० श० ब्रा० ८, ७, २, ११।
५. सर्वं वा अनिरुक्तम् (श० ब्रा० १, ३, ५, १०; १, ४, १, २१; २, २, १, ३,; ७, २, २, १४; १०, १, ३, ११; १२, ४, २, १)।
६. सर्वं वाऽअक्षय्यम् (श० ब्रा० १, ६, १, १९; ११, १, २, १२)।
७. श० ब्रा० (६, १, ३, १८; ६, १, ३, ११)।
८. तां० ब्रा० (१६, ६, १)।
९. वही (१६, ९, २)।
१०. वही (१६, ७, २; २२, ८, ४)।
११. सर्वो धर्मः······सिद्धः।
१२. सर्वः शब्दः नित्यः।

सिद्ध और सर्वीय को नमस्कार करने से पूर्व नमः वागीश्वराय लिखा, तो संभवतः शब्द-ब्रह्म का कोई तृतीय रूप भी अभिप्रेत था जिसमें उक्त दोनों रूपों का समावेश होता हो। इसकी तुलना श्वे० उ० के उस अग्र्य पुरुष से कर सकते हैं जो सब का वेत्ता है परन्तु उसका वेत्ता कोई नहीं है (स वेत्ति वेद्यं न च तस्यास्ति वेत्ता); वही सर्वात्मा तथा सर्वगत होकर भी नित्य है—

वेदाहमेतमजरं पुराणं सर्वात्मानं सर्वगतं विभुत्वात्।
जन्मनिरोधं प्रवदन्ति यस्य ब्रह्मवादिनो हि प्रवदन्ति नित्यम्॥

## कात्यायनसूत्र

आत्मा अपने चरम सत् रूप में अनिर्वचनीय होने से वेद में कः (पुंलिंग) अथवा कत् (नपुंसकलिंग) कहलाता है; इस अवस्था में उसकी शक्ति अथवा वाक् उसी में लीन होने से कद्रीची कही जाती है, क्योंकि इस रूप में यह कह सकना कठिन है कि वाक् कहाँ गई (सा कद्रीची कंस्विदर्धं परागात्, ऋ० वे० १, १६४,१७); उक्त कत् के प्रथम (कारण) व्यक्त रूप को कात्य तथा द्वितीय (सूक्ष्म) व्यक्त रूप को कात्यायन कहा जा सकता है। कारणशरीर एवं सूक्ष्मशरीर में व्यक्त होने वाले वाक्-संयुक्त आत्मा की अभिव्यक्ति को ही अवर्ण से नानावर्ण में रूपांतरित होने वाला कहा गया है और यही उक्त पूर्वपाणिनीयम् का विषय है। अतः इसी विषय को कात्यायन तथा पूर्वपाणिनीयम् के सूत्रों को कात्यायनसूत्र कहना सर्वथा युक्तियुक्त है।

## कात्यायन और पाणिनेय

इस दृष्टि से पूर्वोक्त कात्यायन एवं पाणिनि का संघर्ष एक प्रतीक आख्यान के रूप में ही लिया जा सकता है। मनुष्य के अभिव्यक्तिशील व्यक्तित्व को वेद में प्रायः वृषभ या वृषन् इन्द्र के रूप में देखा गया है और इस अभिव्यक्ति की आधारभूता वाक् के व्यापार को वर्षा के रूपक[1] द्वारा चित्रित किया गया है। अत एव इस रूप में मानव को वर्ष ऋषि तथा उसकी सूक्ष्म एवं स्थूल अभिव्यक्तियों को क्रमशः कात्यायन एवं पाणिनेय कहा जा सकता है। स्थूल अभिव्यक्ति में जब सुबन्तों और तिङन्तों की सृष्टि होने लगती है, तो स्वतः सूक्ष्म अभिव्यक्ति का पर्यवसान ही तो स्थूल पदादि की अभिव्यक्ति में होता है। अत एव कात्यायन एवं पूर्वपाणिनेय शब्दों द्वारा एक ही मानवशक्ति की क्रमशः सूक्ष्म एवं स्थूल

---

१. ऋ० १, १६४।

अभिव्यक्तियों का विवेचन उसी प्रकार अभिप्रेत है जिस प्रकार दूसरी दृष्टि से क्रमशः पूर्वमीमांसा एवं उत्तरमीमांसा में। अतः काशिका ६, २, १०४ में उल्लिखित पूर्वपाणिनीयं शास्त्रम् तथा हरदत्त द्वारा उसे 'पाणिनीयशास्त्रं पूर्वं-चिरन्तनम्' कहा जाना इसी सूक्ष्म अभिव्यक्ति की ओर संकेत करता प्रतीत होता है।

## पूर्वसूत्र - परम्परा

उक्त पूर्वपाणिनेय अथवा कात्यायन की सूक्ष्म व्याकृति की एक निश्चित परम्परा रही प्रतीत होती है, जिसके पारिभाषिक शब्द पाणिनेय-परम्परा से कुछ भिन्न माने जाते थे। पतंजलि के महाभाष्य में भी जहाँ-जहाँ पूर्वसूत्र का उल्लेख है वहाँ-वहाँ इसी प्रकार की भिन्नता के दर्शन होते हैं। उदाहरण के लिये उसके अनुसार पूर्वसूत्र-परम्परा में वर्ण की अक्षर[1], तथा गोत्र[2] की वृद्ध-संज्ञा होती है। पतंजलि द्वारा प्रयुक्त 'पूर्वसूत्र' शब्द के निम्नलिखित प्रयोग भी सम्भवतः इसी दृष्टि से समझे जा सकते हैं—

पूर्वसूत्रनिर्देशो वापिशलमधीत इति। पूर्वसूत्रनिर्देशो पुनरयं द्रष्टव्यः। सूत्रेऽप्रधानस्योपसर्जनमिति संज्ञा क्रियते (४, ४, १४)

पूर्वसूत्रनिर्देशश्च। चित्वान् चित इति (६, १, १६३)

अथवा पूर्वसूत्रनिर्देशोऽयं पूर्वसूत्रेषु च येऽनुबन्धा न तैरिहेतत्कार्याणि क्रियन्ते (७, १, १८)

पूर्वसूत्रनिर्देशश्च (८, ४, ७)

निर्देशोऽयं पूर्वसूत्रेण वा स्यात् (७, १, १८)

## शिक्षा, प्रातिशाख्य तथा निरुक्त

प्रारंभ में उक्त पूर्वपाणिनीयसूत्र-परंपरा का क्षेत्र सूक्ष्मवाक् की वर्णों या अक्षरों में व्याकृति तथा उनकी ध्वनियों तक ही सीमित रहा प्रतीत होता है। अतः शिक्षा एवं प्रातिशाख्यों की छन्दोबद्ध रचनाएँ इसी परंपरा में मानी जा सकती हैं। जैसा कि पूर्वपाणिनीयम् के "वर्णेभ्यः पदानि" तथा 'ते प्राक' सूत्रों से पता चलता है, वर्णों की व्याकृतिमात्र ही इस परंपरा का क्षेत्र होते हुये भी, किसी सीमा तक पदों को भी इसके क्षेत्र में घसीटने का प्रयत्न किया जाता था।

---

१. म० भा० १, १, २।

२. म० भा० १, २, ६८।

संभवतः यह अतिक्रमण प्रारंभ में पदों के संकलन तथा वर्गीकरण तक ही सीमित रहा हो और निघंटु, पुष्पसूत्र, फिट्सूत्र आदि की रचना इसी परंपरा में हुई हो। जैसा कि पहले निर्देश हो चुका है, सूक्ष्मवाक् की व्याकृति ही इंद्र का व्याकरण है, अतः कोई आश्चर्य नहीं कि परंपरा में ऐन्द्रव्याकरण वर्णसमूह[1] और अधिक से अधिक पदसमष्टि[2] से संबद्ध माना जाय। परन्तु पदसमूह के संकलन तथा वर्गीकरण के साथ ही उनके निर्वचन के प्रति जिज्ञासा होना स्वाभाविक है; अतः निरुक्त का आविर्भाव हुआ और उसके परिणामस्वरूप हुई शब्द की धातु-जिज्ञासा।

## काशकृत्स्न - व्याकरण

अतः अब प्राचीन सूक्ष्मवाक् की वर्णों में व्याकृतिमात्र को अथवा कुछ आगे बढ़ कर वर्णसमूह से बने पदों के संकलनमात्र को व्याकरण मानना पर्याप्त नहीं था। वर्ण और पदों की अभिव्यक्ति तो वाक् की आंशिक अभिव्यक्ति (काश, प्रकाश) है; उसके आगे पदों के मूल में स्थित धातु और प्रत्यय की व्याकृति को व्याकरण के क्षेत्र में लिए बिना वाक् की अभिव्यक्ति (काश) में कृत्स्नता सम्भव नहीं थी। अतः वर्ण, पद एवं धातु-प्रत्यय के समावेश से ही व्याकरण को संभवतः त्रिकं काशकृत्स्नम्[3] या काशकृत्स्नीयम्[4] की संज्ञा प्राप्त हुई। पं० युधिष्ठिर मीमांसक[5] का मत है कि काशकृत्स्न-व्याकरण को पहले काशकृत्स्न-तंत्र कहते थे और उसी का संक्षिप्त नाम 'कातंत्र' है जो मूलतः[6] तीन अध्यायों वाला ही था।

## काशकृत्स्नं गुरुलाघवम्

अस्तु व्याकरण के काशकृत्स्न होने पर उसके विकास का क्षेत्र खुल गया। अब उसमें व्याकरण की लघुता और गुरुता, सूक्ष्मता और स्थूलता दोनों का

---

१. पं० युधिष्ठिर मीमांसक द्वारा उद्धृत चरकव्याख्या—
शास्त्रेष्वपि अथ वर्णसमूह इति ऐन्द्रव्याकरणस्य। (सं० व्या० इ० पृ० ८६)

२. तु० क०—नैकं पदजातम् यथा अर्थः पदम् इत्यैन्द्राणाम्।
(दुर्गः-निरुक्तवृत्ति, पृ० १०; सं० व्या० इ०, पृ० ८६)

३. काशिका ५, १, ५८।

४. शाकटायन, अमोघावृत्ति ३, २, १६१।

५. सं० व्या० इ० (द्वि० सं०) पृ० ५०४-५०५।

६. वही, पृ० ११७।

समावेश हो सकता था। इंद्र द्वारा सूक्ष्मवाक् की व्याकृति का उल्लेख हो चुका है; इसी के एक लघुरूप का उल्लेख वा० सं० १६, ७७ में है जहाँ प्रजापति[1] को सत्य एवं अनृत का व्याकरण करने वाला कहा गया है और इसी के अन्य रूप का निरूपण वाक् के एकपदी से नवपदी अथवा एकाक्षरा से सहस्राक्षरा होने में देखा[2] जा सकता है। शिक्षा, प्रातिशाख्य और निरुक्त में इसी लघुरूप की स्थूलतम अवस्था मानी जा सकती है, परन्तु जब धातु, प्रातिपदिक, नामाख्यात के साथ-साथ लिङ्ग, वचन, विभक्ति, प्रत्यय, उपसर्ग, निपात, विकार आदि पारिभाषिक[3] शब्दों का उल्लेख होने लगा तो निस्संदेह व्याकरण की उक्त लघुता पूर्णतया गुरुता में बदल गई और उसका विषय वर्णों की उत्पत्ति अथवा पदों की साधारण व्युत्पत्ति तक सीमित न रहकर वाक्य में विभिन्न शब्दों के पारस्परिक सम्बन्ध पर आधारित अनेक नियमों की सृष्टि होने लगी। अतः कोई भी ग्रंथकार यदि सम्पूर्ण (कृत्स्न) व्याकरण को लिखने का दावा करे, तो उसे विषय के लघु और गुरु, सूक्ष्म एवं स्थूल दोनों पहलुओं को लेना पड़ेगा। अतः काशकृत्स्न-व्याकरण के गुरुलाघवम् का यही रहस्य प्रतीत होता है।

## चान्द्र-व्याकरण की लघुता और सम्पूर्णता

चान्द्र-व्याकरण के रचयिता ने भी अपने 'शब्दलक्षण' को लघु एवं संपूर्ण कह कर सम्भवतः इसी अभिप्राय को व्यक्त किया है। यद्यपि पूर्वोल्लिखित मीमांसकजी का अनुमान भी पूर्णतया युक्तियुक्त है, परन्तु शिवसूत्र, वर्णसूत्र, धातुपाठ तथा उणादि के द्वारा यदि चन्द्रगोमि ने व्याकरण के लाघव को साधा है, तो शुद्ध व्याकरण के छः अध्यायों में उसके गौरव का भी निर्वाह हुआ है। इस दृष्टि से पाणिनि की अष्टाध्यायी में भी किसी सीमा तक 'गुरुलाघवम्' का समावेश है, परन्तु उसमें जिन नई संज्ञाओं और पारिभाषिक शब्दों का प्रवेश हुआ है और जिस नई वैज्ञानिक पद्धति को अपनाया गया है उसके व्याख्यास्वरूप निर्मित विशाल व्याकरण-साहित्य ने उक्त 'लघु' पक्ष को गौण ही नहीं, विस्मृत ही कर दिया। अष्टाध्यायी के 'गुरु' पक्ष में प्रविष्ट उक्त वैज्ञानिकता ने जहाँ उसे यथार्थतः पाणिनेय (पाणिसाध्य अथवा कृत्रिम) बना दिया, वहाँ अपने 'लघु' पक्ष को पाणिनेय से विपरीत 'अनुमेय' बनाकर वैयाकरण दर्शन की गोद

१. दृष्ट्वा रूपे सत्यानृते व्याकरोत् प्रजापतिः।
२. ऋ० वे०—१, १६४।
३. गो० ब्रा०—१, २४।

में जा बिठाया। यह होना विकास की दृष्टि से स्वाभाविक ही नहीं, आवश्यक था।

## पाणिनि की ऐतिहासिकता

उक्त विवेचन से यह कदापि अभिप्रेत नहीं कि पाणिनि-नाम का कोई व्यक्ति ही नहीं हुआ। यद्यपि अष्टाध्यायी के कर्त्ता को पाणिन, पाणिनि, दाक्षीपुत्र, शालङ्कि, शालातुरीय, आहिक तथा पणिपुत्र कहा गया है, परन्तु इसमें कोई संदेह नहीं कि उसका लोक-प्रचलित नाम 'पाणिनि' ही था और संभवतः जब पाणिनीय-साहित्य की विशालता और गुरुता में व्याकरण के 'लघु' पक्ष को तिरोहित-सा होता हुआ पाया गया, तो उसे 'पूर्वपाणिनीय' नाम दे कर पृथक् विषय बनाने का प्रयत्न किया गया और पाणिनीय-साहित्य की नवीनता, वैज्ञानिकता एवं कृत्रिमता को ध्यान में रख कर उक्त 'पूर्वपाणिनीय' के विपरीत उसे विनोद के लिये पाणिनीय के स्थान पर पाणिनेय कहा गया हो।

## चन्द्रगोमि और बौद्धधर्म

चन्द्रगोमि को विद्वानों ने प्रायः बौद्धमतावलम्बी माना है। इसका प्रथम आधार चान्द्रव्याकरण के प्रारम्भ में उपलब्ध श्लोक है जिसमें सिद्ध और सर्वीय गुरु को नमस्कार किया गया है। जैसा ऊपर लिखा जा चुका है, सिद्ध और सर्व-शब्दों का प्रयोग वैदिक परंपरा में भी प्राप्त है और उनको 'नमः वागीश्वराय' के संदर्भ में वैदिक ही समझना चाहिए। दूसरा आधार[1] यह है कि चान्द्रव्याकरण में स्वर और वैदिक व्याकरण का अभाव है। इस प्रसंग में पं० युधिष्ठिर मीमांसक ने प्रमाण दे कर बताया है कि चान्द्रव्याकरण में उक्त दोनों विषयों का भी समावेश अवश्य था, क्यों कि चान्द्रवृत्ति १, १, १०८ में 'स्वरं वक्ष्यामः' तथा सूत्र ३, ४, ६८ में 'स्वरं तु वक्ष्यामः' आदि कई स्थानों पर वैदिक स्वरविधान करने की प्रतिज्ञा प्राप्त होती है और इसकी आवश्यकता तभी पड़ती जब वैदिक शब्दों की रचना का भी समावेश होता। इससे स्पष्ट है कि चान्द्रव्याकरण में किसी समय वैदिक व्याकरण का भी समावेश अवश्य था।

चन्द्रगोमि के बौद्ध होने का एक अन्य प्रमाण चान्द्रव्याकरण के अन्त में उपलब्ध 'शुभमस्तु सर्वजगताम्' आशीर्वाद वाक्य भी है, परन्तु इस प्रकार की

---

१. डॉ० वेल्वेल्कर—सिस्टम आव संस्कृत ग्रॉमर, पृ० ५९; ए० के० दे० इंडि० हि० क्वा० जून १९३८, पृ० २५८।

मंगल कामना पर एकमात्र बौद्ध-धर्म का ही आधिपत्य मानने के लिए कोई ठोस प्रमाण नहीं है। किसी ग्रंथ के अंत में 'शुभमस्तु' लिखने की परिपाटी तो अब तक चली आती है और प्रायः धर्मनिरपेक्ष ही मानी जा सकती है। उदाहरण के लिए आत्रेय-संहिता आदि अनेक ग्रंथों का उल्लेख किया जा सकता है।

—फतहसिंह

एम०ए०, डी०लिट्०

# प्रास्ताविक

इस छोटे से प्रास्ताविक में दो-तीन मुद्दों पर लिखने का विचार है।

(१) मुख्य व्याकरणों का संक्षिप्त परिचय और चान्द्रव्याकरण के सम्पादन का वृत्तान्त।

(२) प्रकाशित चान्द्रव्याकरण की सम्पादन-शैली का परिचय।

(३) चान्द्रव्याकरण के कर्त्ता का परिचय।

महाभाष्यकार श्रीपतंजलिमुनि ने जिस भाषा को 'लौकिक-भाषा' का नाम दिया है, ऐसी संस्कृत-भाषा के अनेकानेक छोटे-मोटे व्याकरण हमारे देश में और विदेशों में भी पूर्व में बने हैं और आज भी बनते जारहे हैं। इन सब में निम्न आठ व्याकरण प्रधान गिने जाते हैं।

"इन्द्रश्चन्द्रः काशकृत्स्नापिशली शाकटायनः ॥
पाणिन्यमरजैनेन्द्रा जयन्त्यष्ट दिशाब्दिकाः ॥"

अर्थात् इन्द्र, चन्द्र, काशकृत्स्न, अपिशलि, शाकटायन, पाणिनि, अमर और जैनेन्द्र ये आठ आदिशाब्दिक माने जाते हैं।

इस श्लोक में बताए हुए आदिशाब्दिकों के निर्देश में किसी प्रकार का कालक्रम या छोटे बड़े की कल्पना नहीं रखी गई है, परन्तु मात्र गणना करने का ही आशय रहा है।

आदिशाब्दिक— सर्वप्रथम व्याकरण की रचना करने वाले आद्यवैयाकरणों में प्रथम स्थान 'इन्द्र' का आता है। इन्द्र-नाम के उस महापण्डित द्वारा बनाया गया व्याकरण 'ऐन्द्र' नाम से प्रसिद्ध हुआ। आज यह व्याकरण उपलब्ध नहीं है, पर प्राचीनतम पाणिनीय व्याकरण के महाभाष्य में इसका नाम-निर्देशमात्र पाया जाता है। 'ऐन्द्र' व्याकरण इतना प्राचीन है कि इसके सम्बन्ध में अनेक किंवदन्तियाँ चल पड़ी हैं। जैन-सम्प्रदाय के अनुयायी प्राचीन पण्डित कहते हैं कि जब भगवान् महावीर लेखशाला (पाठशाला) में प्रथम पढ़ने बैठे तब स्वर्ग में से 'इन्द्र' भगवान् के पास आया और उनके साथ शब्दशास्त्र के सम्बन्ध में जो चर्चा भगवान् ने की उसका नाम ऐन्द्र व्याकरण हुआ। ऐसी दंतकथा श्वेताम्बर-जैनपरम्परा में बहुत समय से चली आती है।

वास्तव में 'इन्द्र' नाम का कोई विद्वान् इस व्याकरण का कर्ता था। स्वर्ग

में बसने वाले वज्रपाणि पुरन्दर शक्र का भी एक नाम 'इन्द्र' है, नामसाम्य पर उपर्युक्त किंवदन्ती प्रचलित होगई हो, यह स्वाभाविक है।

'चन्द्रगोमी' नाम के बौद्ध महापण्डित ने जो व्याकरण लिखा वह 'चान्द्र-व्याकरण' कहलाता है। प्रस्तुत प्रकाश्यमान यही व्याकरण है।

'काशकृत्स्न' और 'अपिशलि' इन दो नामों का निर्देशमात्र पाणिनीय-व्याकरण के मूलसूत्रों में कहीं-कहीं मिलता है तथा अन्य व्याकरणकारों ने भी नामस्मरण करके इनके मत का उल्लेख किया है। इससे मालूम होता है कि ये महानुभाव अवश्य ही कोई विशिष्ट वैयाकरण हो गये हैं, बाकी वर्तमान में इनके व्याकरणों की उपलब्धि आज तक तो नहीं हुई है।

शाकटायन-नाम का निर्देश भी पाणिनि के सूत्रों में मिलता है। ये कोई वेदानुयायी प्राचीन वैयाकरण हैं। एक जैन शाकटायन भी हुए हैं, परन्तु वे तो अर्वाचीन हैं। नामसाम्य से जैन-धर्म की प्राचीनता सिद्ध करने के लिये 'शाकटायन' का नाम लिया जाता है, पर यह भ्रम है और इतिहास ने इस भ्रम का परिमार्जन भी कर दिया है।

पाणिनिकृत अष्टाध्यायी-सूत्रपाठ प्रसिद्ध व्याकरण है। इसके ऊपर पातञ्जलमहाभाष्य, वाक्यपदीय, काशिका, शब्देन्दुशेखर, सिद्धांतकौमुदी, मंजूषा तथा वैयाकरणभूषण इत्यादि अनेकानेक विवेचनात्मक ग्रंथ बने हुए हैं।

अमरसिंह-नामक बौद्धपण्डित का बनाया हुआ कोशों में सबसे प्राचीन 'अमरकोश' तो आज भी प्राप्त है। इस पर भी अनेकानेक संस्कृत-टीकायें बनी हुई हैं तथा देश-भाषा में भी इसकी टीकायें प्राप्त हैं। सारे भारत में इस कोश का अच्छा प्रचार है। कोश भी व्याकरण का एक अंग ही है। बाकी, इनका बनाया हुआ कोई व्याकरण उपलब्ध नहीं है।

जैनेन्द्र-आचार्य देवनन्दिमुनि अथवा पूज्यपादस्वामी के बनाये हुये व्याकरण का नाम जैनेन्द्र-व्याकरण है। जैन-परम्परा में इससे पूर्व का कोई संस्कृत-व्याकरण उपलब्ध नहीं है। जैन-परम्परा की अपेक्षा ये आदिशाब्दिक ही हैं। इनकी रचना पाणिनीय व्याकरण की पद्धति पर की गई है और इसकी संज्ञायें बड़ी अटपटी हैं।

इन आठों व्याकरणों का निर्देश कालक्रम से इस प्रकार हो सकता है—

ऐन्द्र, काशकृत्स्न, अपिशलि, शाकटायन, पाणिनीय, चान्द्र, जैनेन्द्र, अमर।

प्रस्तुत चान्द्र व्याकरण भारत देश में ही बना है पर कहाँ बना, इसका पता नहीं। भारतीय होने पर भी चान्द्रव्याकरण का प्रथम प्रकाशन भारत में न

होकर जर्मनी में हुआ, यह हमारी विद्योपासना या विद्याप्रियता कितनी है, इसके मापदण्ड का सूचक है । जर्मनी में महापण्डित ब्राउनो लाइबिश (Bruno Liebich) ने लिपज़िग शहर से चान्द्रव्याकरण को सर्वप्रथम प्रकाशित किया । सूत्र और वृत्तिसहित संपूर्णरूप से रोमनलिपि में यह व्याकरण उपलब्ध कराने का श्रेय महापण्डित ब्राउनों को ही मिला है । मेरे इस सम्पादन का मुख्य आधार वही रोमनलिपि में मुद्रित जर्मन-आवृत्ति है । अतः इस कार्य के लिये महापण्डित ब्राउनो का मैं बहुत-बहुत आभारी हूँ ।

हमारे स्नेहास्पद एवं श्रद्धेय आचार्य श्रीजिनविजयजी पुरातत्व के तो प्रकाण्ड पण्डित हैं ही, तदुपरांत उसके अनुसन्धान में पुरातत्वविद्या की अनेकानेक उपयोगी पुस्तकों के प्रकाशन के भी उत्कट प्रेमी हैं और दुर्लभ, अलभ्य प्राचीन ग्रन्थों को प्रकाश में लाने का भी उनका अत्युत्कट प्रयत्न रहता है । उनका सम्पूर्ण जीवन ही इसी प्रवृत्ति में व्यतीत हुआ है । उमर लगभग अस्सी के आसपास है, आँखें भी बहुत कमजोर हैं, शरीर भी काम देने से इन्कार कर रहा है तो भी दृढसंकल्पी आचार्यश्री अपने प्रियकार्य से रुकते नहीं हैं । मेरा और उनका परिचय १६२० ई. से पहले का है । तबसे मैं आजतक देख रहा हूं कि लगातार अविरत भाव से उनकी प्रवृत्ति में पूर्णविराम तो नहीं ही है, पर अर्द्धविराम और अल्पविराम तक मैंने नहीं देखा । उनकी यह प्रवृत्ति भारत ही नहीं भारत से बाहर भी सुविश्रुत है । उन्होंने आज तक 'सिंघी-जैन-ग्रन्थमाला' में और 'राजस्थान-पुरातन-ग्रन्थमाला' में सैंकड़ों ग्रन्थ प्रकाशित कर दिये हैं । और आज भी यह कार्य चल ही रहा है । वे खुद ग्रन्थों का संशोधन-संपादन करते हैं तथा तत्तद्विषय के साक्षरों द्वारा भी यह कार्य कराते हैं । उनके मन में खयाल हुआ कि चान्द्रव्याकरण भारतीय ग्रन्थ है, उसके विधाता भी भारतीय ही हैं, फिर भी यह ग्रन्थ रोमनलिपि में सर्वप्रथम जर्मनी में प्रकाशित हो गया । भारत में इसका नाम केवल "इन्द्रश्चन्द्रः" वाले श्लोक में ही देखा जाता है, पर इस ग्रन्थ का न किसी ने संशोधन-सम्पादन किया और न प्रकाशन ही किया । यह भारी लज्जा की बात है । इस शर्म को दूर करने के लिये उन्होंने निश्चय किया कि 'राजस्थान-पुरातन-ग्रन्थमाला' में इसको स्थान दिया जाय और प्रारंभ में इसके मूल सूत्रपाठ को ही प्रकाशित किया जाय ।

मेरी रुचि व्युत्पत्तिविद्या में होने से वे जानते थे कि व्याकरणशास्त्र के सम्पादन और संशोधन में भी मेरी विशेष प्रीति है, अतः यह कार्य उन्होंने मुझे सौंपा । मैंने बड़े रस के साथ इसका संशोधन और सम्पादन कर दिया और अब यह पाठकों के सामने आ रहा है ।

हमारे देश में इस प्रवृत्ति का सर्वप्रथम प्रारम्भ करने वाले तो आचार्यश्री ही हैं, परन्तु कई एक कारणों से इसका प्रकाशन विलम्ब से हुआ अतः। इस बीच में डेक्कन कॉलेज, पूना से भी इसका प्रकाशन हो गया।

इस प्रकाशन 'चान्द्रमूलसूत्रपाठ' के संशोधन— सम्पादन की शैली का परिचय इस प्रकार है:—

यह सारा व्याकरण छह अध्यायों में विभक्त है, जब कि पाणिनीय व्याकरण आठ अध्यायों में है। ग्रन्थकार चन्द्रगोमी महामुनि ने अपनी इस कृति के प्रारम्भ में ही सूचित किया है कि 'लघु-विस्पष्ट-सम्पूर्णमुच्यते शब्दलक्षणम्' अर्थात् "पाणिनीय की अपेक्षा लघु, विशेषरूप से स्पष्ट और सम्पूर्ण ऐसा शब्द-लक्षण कहता हूँ"। ग्रन्थकार अपनी इस सूचना को बराबर सार्थक करता हुआ "एकमात्रालाघवमपि पुत्रोत्सवम्मन्यन्ते वैयाकरणाः" इस न्याय को अक्षरशः सफल कर दिखाया है।

प्रस्तुत प्रकाशन में सर्वप्रथम चान्द्र का मूलसूत्रपाठ दिया गया है तथा साथ में पाणिनीय-अष्टाध्यायी के समान सूत्रों के साथ तुलना बताने के लिये उसके अध्याय, पाद और सूत्रांक दिये हैं तथा कई स्थानों पर वार्तिक के अंक तथा महाभाष्य, काशिकावृत्ति, और सिद्धान्तकौमुदी का भी उपयोग किया गया है।

इस प्रकार प्रस्तुत संस्करण में मूलसूत्रपाठ ७५ पृष्ठों में पूरा होता है।

इसके पश्चात् ८०वें पृष्ठ तक चान्द्र में आये हुए गणों के केवल नामों की ही अकारादिक्रम से सूची दी गई है और साथ में जिस सूत्र में जिस गण का उपयोग हुआ है उस सूत्र के अध्याय, पाद, और अंक का निर्देश कर दिया गया है।

८१ वें पृष्ठ में चन्द्रगोमिकृत वर्णसूत्र दिया गया है, जिसमें स्वरों तथा व्यञ्जनों के स्थान-प्रयत्न और भेद दिखाये गये हैं।

१०४ वें पृष्ठ तक आचार्यचन्द्रगोमिकृत तीन पादों में सम्पूर्ण उणादिसूत्र दिया गया है। इसके अन्त में आचार्य ने 'शुभमस्तु सर्वजगताम्' का शुभाशीर्वाद देते हुए भगवान् बुद्ध की परमकारुणिकता को प्रतिध्वनि कर दी है।

१२६ वें पृष्ठ तक चन्द्रगोमिकृत सम्पूर्ण धातुपाठ दिया है, साथ में पणिनीय-धातुओं के तत्तद्गण के अंक देकर तुलना भी बताई है। धातुपाठ के अन्त में आचार्य ने लिखा है कि यद्यपि प्रत्येक धातु का एक ही अर्थ दिखाया है, परन्तु वास्तव में "अनेकार्था हि धातवः" अर्थात् प्रयोगानुसार एक-एक धातु के अनेक अर्थ हैं।

१८८ वें पृष्ठ तक चान्द्र के सब सूत्रों का अकारादिक्रम से तथा इसी प्रकार उणादिसूत्रों का भी अनुक्रम निर्देश किया है।

२०५ वें पृष्ठ तक उणादि द्वारा साधित शब्दों की अकारादिक क्रम से पूरी सूची दी है। उणादिसाधितशब्दों से उनकी ठीक व्युत्पत्ति का पता नहीं चल सकता, क्योंकि धातुओं से शब्दों की साधना विशेषतः कल्पना पर ही निर्भर है। वैयाकरणों ने 'कूप' शब्द की व्युत्पत्ति करते हुए भिन्न-भिन्न शैली का आश्रय लिया; किसी ने कूपशब्द की साधना 'कु' धातु से बताई है, तब निरुक्तकार यास्कने 'कूप' शब्द का सम्बन्ध 'कुप' धातु से भी लगाया है, अथवा 'कु+आप' से 'कूप' शब्द की साधना की है। अमरकोश के प्राचीन वृत्तिकार क्षीरस्वामी ने भी 'कु+आप से 'कूप' शब्द को साधित किया है। इस प्रकार उणादिशब्दों की व्युत्पत्ति कल्पना पर निर्भर होने से पूरी तरह विश्वस्त नहीं मानी जा सकती। उक्त व्युत्पत्तियों के आधार पर 'कूप' शब्द के ये अर्थ होते हैं—

'कु' धातु से कूप—प्रतिध्वनि द्वारा शब्द करने वाला।

'कु+आप' से कूप—जिसमें पानी अल्प है वा कुत्सित—अच्छा नहीं है।

'कुप' धातु से कूप—जहाँ कोप होता है अर्थात् पानी भरने वालियाँ अनेक होने से जहाँ स्त्रियाँ परस्पर कुपित होती रहती हैं।

'सिंह' शब्द की साधना उणादि में एक प्रकार की नहीं है—

चान्द्र 'सिच्' धातु से 'सिंह' की व्युत्पत्ति दिखाता है;
दूसरे वैयाकरण 'हिंस्' धातु का विपर्यय करने से 'सिंह' शब्द की साधना दिखाते हैं।

इस प्रकार उणादिसूत्रदर्शित साधना ठीक व्युत्पत्ति के लिये प्रामाणिक आधार नहीं बन सकती। इतना प्रासंगिक सूचन बीच में कर दिया है इससे किसी पाठक को अरुचि हो तो क्षमा करने की कृपा करें।

करीब २३२ वें पृष्ठ तक धातुपाठ के सब धातुओं की अकारादि-अनुक्रमणिका का निर्देश किया है और साथ में गण तथा धातु के अंक भी दे दिये हैं।

इस प्रकार करीब २३२ पृष्ठों में यह संस्करण समाप्त होता है।

सर्वत्र जहां उपयुक्तता मालूम हुई वहां आवश्यक टिप्पण भी दिये गये हैं। टिप्पणों में चान्द्रसूत्रों की तुलना तथा मतान्तर-सम्बन्धी सूचन किया गया है।

ला. द. आर्ट्स कॉलेज तथा विद्यासभा, अहमदाबाद के पुस्तकालयों से

पुस्तकें ला-ला कर यह काम कर सका हूँ, अतः इन सब संस्थाओं का ऋण मैं अवश्य स्वीकारता हूँ।

**चान्द्र-व्याकरण के कर्त्ता का समय—**

इस व्याकरण के कर्त्ता का नाम आचार्य चन्द्र है, उनका दूसरा नाम चन्द्र-गोमी भी है। 'गोमी' शब्द पूज्यता-सूचक है। महान् वैयाकरण भर्तृहरि ने अपने वाक्यपदीय में द्वितीय काण्ड, श्लोक ४८५ से ४९० तक के उल्लेख में व्याकरण-महाभाष्य के विच्छेद का वृत्तान्त और विच्छेद पाए हुए महाभाष्य को चन्द्र आचार्य ने सुरक्षित रखा और उसके पठन-पाठन का फिर प्रचार किया, ऐसा भी निर्देश किया है। उससे मालूम होता है कि भर्तृहरिनिर्दिष्ट चन्द्र आचार्य यही हैं, जिन्होंने प्रस्तुत चान्द्रव्याकरण का निर्माण किया। अतः जब तक अन्य कोई बाधक प्रमाण न हो तब तक यह मानना अबाधित है कि वाक्यपदीय-निर्दिष्ट चन्द्र आचार्य यही चन्द्रगोमी हैं और भर्तृहरि के ये पूर्ववर्ती रहे हैं।

अन्त में इस कार्य के प्रेरक आचार्य श्रीजिनविजयजी का बारम्बार अभि-नन्दन करता हुआ इस छोटे से प्रास्ताविक को यहीं पूरा कर रहा हूँ और सुज्ञ पाठकों से नम्र सूचना भी करता हूँ कि इस संस्करण में जहां कहीं अशुद्धि रह गई हो तो शुद्ध कर लेने की कृपा करें और हो सके तो मुझे भी सूचन करने की मेहरबानी करें।

१२/ब भारती निवास सोसायटी
अहमदाबाद ६

बेचरदास दोशी

चन्द्रगोमि-नाम-आचार्यविरचितं

# चान्द्रव्याकरणम्

नमो वागीश्वराय

सिद्धं प्रणम्य सर्वज्ञं सर्वीयं[1] जगतो गुरुम्।
लघुविस्पष्टसंपूर्णमुच्यते शब्दलक्षणम् ॥

## [प्रथमः अध्यायः, प्रथमः पादः]

१ अइउण् ॥ शिवसूत्र[2] १॥
२ ऋलृक् ॥२॥
३ एओङ् ॥३॥
४ ऐऔच् ॥४॥
५ हयवरलण् ॥५॥
६ ञमङणनम् ॥६॥
७ झभञ् ॥७॥
८ घढधष् ॥८॥
९ जबगडदश् ॥९॥
१० खफछठथचटतव् ॥१०॥
११ कपय् ॥११॥
१२ शषसर् ॥१२॥
१३ हल् ॥१३॥
१ आदिरिता समध्यः।[3] पा० १।१।७१।
२ उता सवर्गः। पा० १।१।६९।
३ ता तत्कालः। पा० १।१।७०।
४ दोऽपः। पा० १।१।२०।
५ अनंशचिह्नमित्। पा० १।३।२-९।
६ विधिर्विशेषणान्तस्य। पा० १।१।७२।
७ सप्तम्यां पूर्वस्य। पा० १।१।६६।
८ पञ्चम्यां परस्य। पा० १।१।६७।
९ आदेः। पा० १।१।५४।
१० षष्ठ्याऽन्त्यस्य। पा० १।१।५२।
११ ङित्। पा० १।१।५३।
१२ शिदनेकाल् सर्वस्य। पा० १।१।५५।
१३ टकितावाद्यन्तौ। पा० १।१।४६।
१४ मिदचोऽन्त्यात् परः। पा० १।१।४७।
१५ ऋकोऽणो रलौ। पा० १।१।५१।
१६ विप्रतिषेधे। पा० १।४।२।
१७ तिजः क्षान्तौ सन्। पा० ३।१।५।
१८ कितः संशय-चिकित्सयोः। पा० ३।१।५।
१९ गुपो निन्दायाम्। पा० ३।१।५।
२० वध एः ई च। पा० ३।१।६।
२१ शान्-दान्-मानः। पा० ३।१।६।
२२ तुमो लुक् च इच्छायाम्। पा० ३।१।७।
२३ व्याप्यात् काम्यच्। पा० ३।१।९,७।
२४ ससंख्यादमः क्यच् वा। पा० ३।१।८+[4]वा० १।

---

१ सर्वेभ्यः प्राणिभ्यो हितः सर्वीयः "सर्वाण्णो वा"। ४-१-१३ इति चान्द्रं सूत्रम्।

२ "नृत्तावसाने नटराजराजो ननाद ढक्कां नव-पञ्चवारम्।
उद्धर्तुकामः सनकादिसिद्धान् एतद् विमर्शे शिवसूत्रजालम्"॥ इति शिवसूत्रविषये किंवदन्ती।

३ 'पा०' इत्यनेन पाणिनीयं व्याकरणम्। ४ वा० इति वार्तिकम्।

